विदित्वा विष्टरात्कम्पाज्जयं संप्राप्य सादरः । नागपाशं शरं चार्द्धचन्द्रं[1] दत्त्वा ययावसौ ॥३३५॥
तं[2] सहस्रसहस्रांशुस्फुरदशुप्रभास्वरम् । कौरवः[3] शरमादाय वज्रकाण्डे[4] प्रयोजयन्[5] ॥३३६॥
हत एव सुतो[6] भर्त्तुर्ध्रुवोऽनेनेति[7] सम्भ्रमम्[8] । नरविद्याधराधीशा महान्तमुदपादयन्[9] ॥३३७॥
रथान्नव तथा दुष्टानष्टचन्द्रान् ससारथीन् । स[10] शरो भस्मयामास शस्त्राणि च यथाऽशनिः ॥३३८॥
छिन्नदन्तकरो दन्तीवान्तको वा हतायुधः । भग्नमानः कुमारोऽस्थाद् धिक्कष्टं चेष्टितं विधेः ॥३३९॥
इति दत्तग्रहं[11] वीरं गजं वा पादपाशकैः[12] । [13]अपायुधैरुपायज्ञैर्विधिज्ञस्तम[14] जीग्रहत्[15] ॥३४०॥
तच्छौर्यं यत्पराभूतेः प्राक् प्राप्तपरिभूतिभिः । यत्पश्चात्साहसं धाष्टर्यात्[16] स द्वितीयः पराभवः ॥३४१॥
सोऽन्वयः स पिता तादृक् पदं सा सैन्यसंहतिः । तस्याप्यासीदवस्थेयमुन्मार्गः कं न पीडयेत् ॥३४२॥
वीरपट्टेन बद्धोऽयं चक्रिणानेन तत्सुत । व्रणपट्टपदं नीतः पश्य कार्यविपर्ययम् ॥३४३॥
[17]पतत्पतङ्गसङ्काशमर्ककीर्तिमनायुधम् । स्वरथे स्थापयित्वोच्चैरारुह्यानेकपं स्वयम् ॥३४४॥
विपक्षखगभूपालान् नागपाशेन पाशिवत्[18] । निष्पन्दं निर्जितारातिर्न्यमंसीत्[19] सिंहविक्रमान् ॥३४५॥

और न यह विद्या ही है ऐसा समझकर जयकुमार स्वयं युद्धके लिए तैयार हुआ, उसी समय उसका मित्र सर्पका जीव जो कि देव हुआ था आसन कम्पित होनेसे सब समाचार जानकर बड़े आदरके साथ जयकुमारके पास आया और नागपाश तथा अर्द्धचन्द्र नामका बाण देकर चला गया ॥३३४–३३५॥ जो हजार सूर्यकी चमकती हुई किरणोके समान देदीप्यमान हो रहा था ऐसा वह बाण लेकर जयकुमारने अपने वज्रकाण्ड नामके धनुषपर चढाया ॥३३६॥ इस बाणसे चक्रवर्तीका पुत्र अवश्य ही मारा जायेगा यह जानकर भूमिगोचरी और विद्याधरोके अधिपति राजाओने बड़ा भारी क्षोभ उत्पन्न किया ॥३३७॥ उस बाणने नौ रथ, सारथिसहित आठो अर्धचन्द्र और सब बाण वज्रकी तरह भस्म कर दिये ॥३३८॥ जिसका मान भग हो गया है ऐसा अर्ककीर्ति, जिसके दाँत और सूँड कट गयो है ऐसे हाथीके समान अथवा जिसका शस्त्र नष्ट हो गया है ऐसे यमराजकी तरह चेष्टारहित खड़ा था इसलिए कहना पड़ता है कि दैवकी इस दु.ख देनेवाली चेष्टाको धिक्कार हो ॥३३९॥ जिस प्रकार शस्त्ररहित किन्तु उपायको जाननेवाले पुरुष पैरोकी पाशसे दाँतोको दबोचकर वीर हाथको पकड़ लेते है उसी प्रकार जयकुमारने अर्ककीर्तिको पकड़ लिया ॥३४०॥ तिरस्कार होनेके पहले-पहले जो लड़ना है वह शूरवीरता है और तिरस्कार प्राप्त कर धृष्टतावश जो पीछेसे लड़ता है वह दूसरा तिरस्कार है ॥३४१॥ यद्यपि उस अर्ककीर्तिका लोकोत्तर वश था, चक्रवर्ती पिता थे, युवराज पद था और भारी सेनाका समूह उसके पास था तो भी उसकी यह दशा हुई इससे कहना पड़ता है कि दुराचार किसे पीडित नही करता है ? ॥३४२॥ चक्रवर्तीने जयकुमारको वीरपट्ट बाँधा था परन्तु इसने उनके पुत्रको घावोकी पट्टियोका स्थान बना दिया, जरा कार्यकी इस उलट-पुलटको तो देखो ॥३४३॥ सब शत्रुओंको जीतनेवाले जयकुमारने अग्निपर पड़ते हुए पतंगके समान तथा हथियाररहित अर्ककीर्तिको अपने रथमे डालकर और स्वयं एक ऊँचे हाथीपर आरूढ होकर सिहके समान पराक्रमी शत्रुभूत विद्याधर राजाओको वरुणके

---

१ अर्द्धचन्द्रशरम् । २ सहस्ररवि । ३ जयकुमार' । ४ वज्रकाण्डकोदण्डे । ५ प्रवर्तयन् । ६ चक्रिण. ।७ जयेन । ८ सम्भ्रान्तिम् । ९ उत्पादितवान् । १० अर्द्धचन्द्रबाण. । ११ कृतग्रहणम् । दन्तग्रहं ल० । १२ गजबन्धन-कुशलैः । १३ अपगतशस्त्रैः । १४ अर्ककीर्तिम् । १५ ग्राहयति स्म । १६ धृष्टत्वात् । १७ पतत्सूर्यसदृशम् । १८ पाशपाणिवत् भवन्तीत्यर्थ. । 'प्रचेता वरुण पाशी यादसा पतिरप्पति.' इत्यभिधानात् । १९ नियमितवान् ।

इति [1]सौलोचने युद्धे समिद्धे शमिते[2] तदा । पपात [3]पञ्चभूजेभ्यो वृष्टिः सुमनसां दिवः[4] ॥३४६॥
जयश्रीर्दुर्जयस्वामितनूजविजयार्जिता । नोत्सेकायेति[5] नास्यैनं[6] त्रपैव [7]प्रत्युताश्रयत् ॥३४७॥
[8]जयेनास्थानसङ्ग्रामजयायातेति लज्जया । दूरीकृतेव तत्कीर्तिर्दिगन्तमगमत्तदा ॥३४८॥
अकम्पनमहीशस्य यूथेशं[10] वा वनद्विपैः । भूपैः संयमितैः[11] सार्धमर्ककीर्तिं समर्प्य स. ॥३४९॥
विजयार्द्धमहागन्धसिन्धुरस्कन्धसंश्रितः । निर्भर्त्सितोदय[12]क्ष्माभृन्मूर्धस्थब्रध्न[13]मण्डलः ॥३५०॥
रणभूमिं समालोक्य समन्ताद्बहुविस्मय. । मृतानां[14] प्रेतसंस्कारं[15] जीवतां जीविकाक्रियाम्[16] ॥३५१॥
कारयित्वा पुरीं सर्वसम्मदाविष्कृतोदयाम् । प्राविशत् प्रकटैश्वर्यः सह मेघप्रभादिभिः ॥३५२॥
अकम्पनोऽप्यनुप्राप्य[17] वृतैरन्तःसमाकुल । राजकण्ठीरवै[18]र्वामा[19] राजपुत्रशतैः[20] पुरम् ॥३५३॥
सरक्षान् धृतभूपालान् कुमारं च नियोगिभिः । आश्वास्याश्वासकुशलैर्यथा स्थानमवापयत् ॥३५४॥
विचिन्त्य विश्वविघ्नानां विनाशोऽर्हत्प्रसादतः । इति वन्दितुमाजग्मुः सर्वे नित्यमनोहरम्[21] ॥३५५॥
दूरादेवावरुह्यात्मवाहेभ्यः[22] शान्तचेतसः । परीत्यार्थ्याभिरागत्य[23] तुष्टुवुः स्तुतिभिर्जिनान् ॥३५६॥

---

समान नागपाशसे इस प्रकार बाँधा जिससे वे हिल-डुल न सके ॥३४४–३४५॥ इस प्रकार जब सुलोचना-सम्बन्धी प्रचण्ड युद्ध शान्त हो गया तब स्वर्गके पाँच प्रकारके कल्पवृक्षोंसे फूलोकी वर्षा हुई ॥३४६॥ अपने दुर्जेय स्वामी ( भरत ) के पुत्र अर्ककीर्तिके जीतनेसे उत्पन्न हुई विजयलक्ष्मी जयकुमारके अहंकारके लिए नही हुई थी वल्कि इसके विपरीत लज्जाने ही उसे आ घेरा था ॥३४७॥ 'यह अयोग्य समयमे किये हुए संग्रामके जीतनेसे आयी है' इस लज्जाके कारण जयकुमारके द्वारा दूर की हुई के समान उसकी वह कीर्ति उसी समय दिशाओके अन्त तक चली गयी थी ॥३४८॥ जिस प्रकार समर्थ पुरुष जंगली हाथियोंके समान झुण्डके मालिक वड़े हाथीको पकडकर राजाके लिए सौपते हैं उसी प्रकार जयकुमारने वँधे हुए अनेक राजाओंके साथ अर्ककीर्तिको महाराज अकम्पनके लिए सौप दिया, तदनन्तर उदयाचलके शिखरपर स्थित सूर्यमण्डलको तिरस्कृत करता हुआ विजयार्ध नामके वड़े भारी मदोन्मत्त हाथीके स्कन्धपर सवार होकर युद्धका मैदान देखनेके लिए निकला, चारो ओरसे युद्धका मैदान देखकर उसे बहुत आश्चर्य हुआ, उसने मरे हुए लोगोका दाहसंस्कार कराया और जीवित पुरुषोंके अच्छे होनेका उपाय कराया, इस प्रकार जिसका ऐश्वर्य प्रकट हो रहा है ऐसे जयकुमारने मेघप्रभ आदिके साथ-साथ सबको आनन्द मिलनेसे जिसकी शोभा खूब प्रकट की गयी है ऐसी काशीनगरीमें प्रवेश किया ॥३४९–३५२॥ महाराज अकम्पनने भी सैकड़ो राजपुत्रो तथा सिंहके समान तेजस्वी राजाओके साथ-साथ नगरमे पहुँचकर रक्षा करनेवाले जिनके साथ हैं ऐसे वँधे हुए अनेक राजाओ तथा अर्ककीर्तिको समझानेमे कुशल नियुक्त किये हुए पुरुषो-द्वारा समझा-बुझाकर उन्हे उनके योग्य स्थानपर पहुँचाया ॥३५३–३५४॥ अरहन्तदेवके प्रसादसे ही सव विघ्नोंका नाश होता है ऐसा विचारकर सव लोग वन्दना करनेके लिए नित्यमनोहर नामके चैत्यालयमे आये ॥३५५॥ उन सभीने दूरसे ही अपनी-अपनी सवारियोसे उतरकर शान्तचित्त हो मन्दिरमें प्रवेश किया और प्रदक्षिणाएँ देकर अर्थसे भरी हुई स्तुतियोसे जिनेन्द्रदेवकी स्तुति की ॥३५६॥

---

१ सुलोचनासम्बन्धिनि । २ उपशान्ते । ३ 'मन्दार. पारिजातक. । सन्तान कल्पवृक्षश्च पुंसि वा हरिचन्दनम्' इति पञ्चसुरभूजेभ्य । ४ स्वर्गात् । ५ गर्वाय । ६ तस्यैनम् ल० । एनम् जयकुमारम् । ७ पुन किमिति चेत् । ८ जयकुमारेण । ९ अनुचितस्थानकृतयुद्धविजयात् समुपागता । १० गजयूथाधिपम् । ११ बद्धैः । १२ उदयाचल । १३ रवि । १४ शव । १५ जीवन्तीति जीवन्तस्तेषाम् । १६ जीवनोपायमित्यर्थः । १७ अभिलक्षितैः । १८ इव । १९ सह । २० सहस्रैः । २१ नित्यमनोहराख्यं चैत्यालयम् । २२ निजवाहनेभ्य । २३ स्तुतिं चक्रुः ।

जयोऽपि जगदीशानमित्याप्तविजयोदयः[1]। अस्तावीदस्तकर्माणं[2] भक्तिनिर्भरचेतसा ॥३५७॥

वियोगिनी

शमिताखिलविघ्नसंस्तवस्त्वयि तुच्छोऽप्युपयात्यतुच्छताम् ।
शुचिशुक्तिपुटेऽम्बु संश्रितं ननु मुक्ताफलतां प्रपद्यते ॥३५८॥

घटयन्ति न विघ्नकोटयो
निकटे त्वत्क्रमयोर्निवासिनाम् ।
पटवोऽपि फलं दवाग्निभि-
र्भयमस्त्य[3]म्बुधिमध्यवर्तिनाम् ॥३५९॥

हृदये त्वयि सन्निधापिते[4]
रिपवः केऽपि भयं[5] विधित्सवः[6] ।
अमृताशिषु[7] सत्सु सन्ततं
विषमोदार्पितविप्लवः कुतः ॥३६०॥

उपयान्ति समस्तसंपदो
विपदो विच्युतिमाप्नुवन्त्यलम् ।
वृषभं [8]वृषमार्गदेशिनं
झषकेतुद्विषमाप्नुषां[9] सताम् ॥३६१॥

वसन्ततिलकम्

इत्थं भवन्तमतिभक्तिपथं निनीषोः[10]
प्रागेव बन्धकलयः[11] प्रलयं व्रजन्ति ।
पश्चादनश्वरमयाचितमप्यवश्यं
[12]सम्पत्स्यतेऽस्य विलसद्गुणभद्रभद्रम्[13] ॥३६२॥

---

जिसे विजयका ऐश्वर्य प्राप्त हुआ है ऐसा जयकुमार भी भक्तिसे भरे हुए हृदयसे समस्त कर्मोंको नष्ट करनेवाले जगत्पति–जिनेन्द्रदेवकी इस प्रकार स्तुति करने लगा ॥३५७॥ हे समस्त विघ्नोंको नष्ट करनेवाले जिनेन्द्रदेव, आपके विषयमे किया हुआ स्तवन थोड़ा होकर भी बड़े महत्त्वको प्राप्त हो जाता है सो ठीक ही है क्योकि पवित्र सीपके सम्पुटमें पड़ी हुई पानीकी एक बूँद भी मोतीपनेको प्राप्त हो जाती है–मोतीका रूप धारण कर लेती है ॥३५८॥ हे देव, फल देनेमे चतुर करोड़ो विघ्न भी आपके चरणोंके समीप निवास करनेवाले पुरुषोको कुछ फल नही दे सकते सो ठीक ही है क्योकि क्या समुद्रके बीचमे रहनेवाले लोगोंको दावानलसे कभी भय होता है ? ॥३५९॥ हे प्रभो, आपको हृदयमें धारण करनेपर फिर ऐसे कौन शत्रु रह जाते है जो भय देनेकी इच्छा कर सके, निरन्तर अमृतभक्षण करनेवाले पुरुषोमें किसी विषसे उत्पन्न हुआ उपद्रव कैसे हो सकता है ? ॥३६०॥ धर्मके मार्गका उपदेश देनेवाले और कामदेवके शत्रु श्रीवृषभदेवकी शरण लेनेवाले सज्जन पुरुषोंको सब सम्पदाएँ अपने-आप मिल जाती है और उनकी सब आपत्तियाँ अच्छी तरह नष्ट हो जाती हैं ॥३६१॥ हे शोभायमान गुणोसे कल्याण करनेवाले जिनेन्द्र, इस प्रकार जो आपको अतिशय भक्तिके मार्गमें ले जाना चाहता है उसके कर्मबन्धके सब दोष पहले ही से प्रलयको प्राप्त हो जाते हैं और फिर पीछेसे कभी नष्ट नही होनेवाला मोक्षरूपी कल्याण बिना माँगे ही अवश्य प्राप्त हो

---

१ प्राप्त । २ स्तौति स्म । ३ अस्ति किम् । ४ सन्निधानीकृते । ५ परिभवम् । ६ विधातुमिच्छव. । ७ अमृतमश्नन्तीति अमृताशिनस्तेषु । ८ धर्ममार्गोपदेशकम् । ९ प्राप्नुवताम् । १० नेतुमिच्छो. । ११ बन्धदोषा. । १२ सम्पन्नं भविष्यति । १३ कल्याणम् ।

मालिनी

परिणतपरितापात्स्वेदधारी विलक्षो[1]
[2]विगलितविभुभावो विह्वलीभूतचेताः ।
[3]अधित विधिविधानं[4] चिन्तयंश्चक्रिसूनु-
र्विरहविधुरवृत्तिं[5] वीरलक्ष्मीवियोगे ॥३६३॥

वसन्ततिलकम्

येषामयं[6] जितसुरः समरे सहाय-
स्तानप्यहं कृतरतिः समुपासयामि ।
[7]धुर्योऽयमेव यदि काऽत्र [8]विलम्बनेति
मत्वेव मङ्क्षु[9] समियाय जयं[10] जयश्रीः ॥३६४॥

मालिनी

स[11] [12]बहुतरमरा[13]जन्प्रोच्छ्रितान्[14] शत्रुपांसून्[15]
[16]द्रुतमिति समयित्वा वृष्टिभिः सायकानाम् ।
उपगतहरिभूमिः[17] प्राप्य भूरिप्रतापं[18]
दिनकर इव [19]कन्यासंप्रयोगाभिलाषी ॥३६५॥

शार्दूलविक्रीडितम्

सौभाग्येन यदा स्ववक्षसि धृता माला तदैवापरं
वीरो [20]वीध्रमवार्यवीर्यविभवो विभ्रश्य[21] विश्वद्विषः ।
वीरश्रीविहितं[22] दधौ स शिरसाऽम्लानं यशः शेखरं
लक्ष्मीमान् विदधाति साहससखः[23] किंवा न पुण्योदये[24] ॥३६६॥

जाता है ॥ ३६२ ॥ प्राप्त हुए सन्तापसे जिसे पसीना आ रहा है, जो लज्जित हो रहा है, 'मै सबका स्वामी हूँ' ऐसा अभिप्राय जिसका नष्ट हो गया है, जिसका चित्त विह्वल हो रहा है, और जो भाग्यकी गतिका विचार कर रहा है ऐसे अर्ककीर्तिने वीरलक्ष्मीका वियोग होनेपर उसके विरहसे विधुर वृत्ति धारण की थी ॥ ३६३ ॥ देवोको जीतनेवाला यह जयकुमार युद्धमें जिनकी सहायता करता है मै उनकी भी बड़े प्रेमसे उपासना करती हूँ, फिर यदि यह ही सबमें मुख्य हो तो इसमे विलम्ब क्यों करना चाहिए ऐसा मानकर ही मानो विजयलक्ष्मी जयकुमारके पास बहुत शीघ्र आ गयी थी ॥ ३६४ ॥ इस प्रकार बाणोंकी वर्षासे ऊपर उठी हुई शत्रुरूपी धूलिको शीघ्र ही नष्ट कर पराक्रमके द्वारा सिंहका स्थान प्राप्त करनेवाला और अब कन्याके सयोगका अभिलाषी जयकुमार उस सूर्यकी तरह बहुत ही अधिक सुशोभित हो रहा था जो कि सिंह राशिपर रहकर कन्या राशिपर आना चाहता है ॥३६५॥ जिसकी पराक्रमरूपी सम्पत्तिका कभी कोई निवारण नही कर सकता ऐसे शूरवीर जयकुमारने जिस समय सौभाग्यके वशसे अपने वक्ष स्थलपर माला धारण की थी उसी समय सब शत्रुओको नष्ट कर वीरलक्ष्मीका बना हुआ तथा कभी नही मुरझानेवाला यशरूपी दूसरा सेहरा भी उसने अपने मस्तकपर धारण किया था, सो ठीक ही है क्योकि जो लक्ष्मीमान् है, साहसका मित्र है और जिसके पुण्यका

१ विस्मयान्वित । २ विभुत्वरहितः । ३ धरति स्म । ४ कर्मभेदम् । ५ विरहविक्लवस्य वर्तनम् । ६ जयकुमार । ७ धुरधर । ८ कालक्षेप । ९ शीघ्रम् । १० जयकुमारम् । ११ जयः । १२ अत्यधिकम् । १३ विराजति स्म । १४ उन्नतान् । १५ रेणून् । १६ शीघ्रम् । १७ प्राप्तशक्रपद. । प्राप्तसिंहराशिस्थानश्च । १८ संतापम्, प्रभावम् । १९ सुलोचनासङ्गाभिलाषी । कन्याराशिगतसंप्रयोगाभिलाषी च । २० शुभ्रम् । २१ पातयित्वा । २२ कृतम् । २३ साहस एव सखा । २४ पुण्योदये ल०, अ०, प०, स०, इ० ।

शिखरिणी

[1]जयो[2]ऽयात्सोऽप्यश्च[3] प्रभवति गुणेभ्यो गुणगणः
सदाचारात्सोऽपि त्व विहितवृत्तिः श्रुतमपि ।
प्रणीतं सर्वज्ञैर्विदितसकलास्ते खलु जिना-
स्ततस्तान् विद्वान् संश्रयतु जयमिच्छन् जय इव ॥३६७॥

*इत्यार्षे त्रिषष्टिलक्षणमहापुराणसंग्रहे भगवद्गुणभद्राचार्यप्रणीते जयविजयवर्णनं नाम चतुश्चत्वारिंशत्तमं पर्व ॥४४॥*

■

उदय है वह क्या नहीं कर सकता है ? ॥ ३६६ ॥ इस संसारमें विजय पुण्यसे होती है, वह पुण्य गुणोंसे होता है, गुणोंका समूह सदाचारसे होता है, उस सदाचारका निरूपण शास्त्रोंमें है, शास्त्र सर्वज्ञ देवके कहे हुए है और सर्वज्ञ सब पदार्थोको जाननेवाले जिनेन्द्रदेव है इसलिए विजयकी इच्छा करनेवाले विद्वान् पुरुष जयकुमारके समान उन्ही जिनेन्द्रदेवोंका आश्रय करें — उन्हीकी सेवा करे ॥ ३६७ ॥

इस प्रकार आर्ष नामसे प्रसिद्ध गुणभद्राचार्य विरचित त्रिषष्टिलक्षण महापुराणसंग्रहके
हिन्दी भाषानुवादमें जयकुमारकी विजयका वर्णन करनेवाला
चौवालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ।

■

१ विजयः । २ पुण्यात् । ३ पुण्य च ।

# पञ्चचत्वारिंशत्तमं पर्व

अथ मेघस्वरो गत्वा [1]प्रथमानपराक्रमः । मथितारातिदुर्गर्वः पृथु स्वावासमास्थितः[2] ॥ १ ॥
स्वयं च संचिताघानि हन्तुं स्तुत्वा जिनेशिनः । अकम्पनमहाराजः समालोक्य सुलोचनाम् ॥ २ ॥
कृताहारपरित्यागनियोगामायुधस्तदा[3] । [4]सुप्रभाकृतपर्युष्टिं कायोत्सर्गेण सुस्थिताम् ॥ ३ ॥
सर्वशान्तिकरीं ध्याति[5] ध्यायन्ती स्थिरचेतसा । धर्म्यामैकाग्र्यनिष्पन्दां[6] जिनेन्द्राभिमुखीं मुदा ॥ ४ ॥
समभ्यर्च्य समाश्वास्य प्रशस्य बहुशो गुणान् । भवन्माहात्म्यतः पुत्रि शान्तं सर्वममङ्गलम् ॥ ५ ॥
प्रतिध्वस्तानि पापानि [7]नियामसुसंहर[8] । इत्युत्क्षिप्तकरामुक्त्वा पुरस्कृत्य सुतां सुतैः ॥ ६ ॥
हृष्टः सुप्रभया चामा राजगेहं प्रविश्य सः । [9]याहि पुत्रि निजागारं विसर्ज्येति सुलोचनाम् ॥ ७ ॥
अन्यथा चिन्तितं कार्यं दैवेन कृतमन्यथा । इति कर्तव्यतामूढः [10]सुश्रुतादिभिरिद्धधीः ॥ ८ ॥
औत्पत्तिक्यादि[11]धीभेदैर्वाऽऽलोच्य सचिवोत्तमैः । विद्याधरधराधीशान् विपाशीकृत्य[12] कृत्यवित् ॥ ९ ॥
विश्वानाश्वास्य तद्योग्यैः [13]सामसारैरुदीरितैः[14] । सम्यग्विहितसत्कारः स्नानवस्त्रासनादिभिः ॥ १० ॥
[15]कुमार वंशौ[16] युष्माभिर्विहितौ[17] वर्धितौ च नः[18] । तद्विषमयोऽप्येति [19]यतोऽभून्न[20] तत क्षयम् ॥ ११ ॥

अथानन्तर–प्रसिद्ध पराक्रमका धारक और शत्रुओके मिथ्या अभिमानको नष्ट करनेवाला जयकुमार अपने विशाल निवासस्थानमे जाकर ठहर गया ॥ १ ॥ इधर महाराज अकम्पनने स्वयं संचित किये हुए पाप नष्ट करनेके लिए श्री जिनेन्द्रदेवकी स्तुति की और फिर जिसने युद्ध समाप्त होनेतक आहारके त्याग करनेका नियम ले रखा है, माता सुप्रभा जिसके समीप बैठी हुई है, जो कायोत्सर्गसे खड़ी हुई है, स्थिरचित्तसे सब प्रकारकी शान्ति करनेवाला धर्मध्यान कर रही है, एकाग्र मनसे निश्चल है और आनन्दसे जिनेन्द्रदेवके सन्मुख खड़ी है ऐसी सुलोचनाको देखकर उसका सत्कार किया, आश्वासन देकर उसके गुणोकी अनेक बार प्रशंसा की तथा इस प्रकार शब्द कहे–'हे पुत्रि, तुम्हारे माहात्म्यसे सब अमंगल शान्त हो गये है, सब प्रकारके पाप नष्ट हो गये है, अब तू अपने नियमोंका सकोच कर ।' ऐसा कहकर उन्होने हाथ जोडकर खड़ी हुई सुलोचनाको आगे किया और राजपुत्रो तथा रानी सुप्रभाके साथ-साथ राजभवनमे प्रवेश किया । फिर 'हे पुत्रि ! तू अपने महलमें जा' ऐसा कहकर सुलोचनाको विदा किया ॥२–७॥ पुनः यह कार्य अन्य प्रकार सोचा गया था और दैवने अन्य प्रकार कर दिया अब क्या करना चाहिए इस विषयमे मूढताको प्राप्त हुए अतिशय बुद्धिमान् महाराज अकम्पनने औत्पत्तिकी आदि ज्ञानके भेदोके समान सुश्रुत आदि उत्तम मन्त्रियोके साथ विचार कर विद्याधर राजाओको छोड़ दिया । फिर कार्यको जाननेवाले उन्ही अकम्पनने बडी शान्तिसे उनके योग्य कहे हुए वचनोसे उन सबको आश्वासन देकर स्नान, वस्त्र, आसन आदिसे सबका अच्छी तरह सत्कार किया ॥८–१०॥ तथा अर्ककीर्तिसे कहा कि 'हे कुमार ! हमारे नाथवंश और सोम-

१ प्रकाशमान । २ स्वावासगृहे स्थित । ३ युद्धावसानपर्यन्तम् । ४ निजजननीविहितरक्षाजिनपूजादिपरिचर्याम् । ५ ध्यानम् । ६ एकाग्रत्वेन निश्चलाम् । ७ नियमम् । ८ त्यज । ९ गच्छ । १० सुश्रुतप्रभृतिमन्त्रिभि । ११ जन्मव्रतनियमौषधतपोभिरुत्पन्नज्ञानभेदै । १२ नागपाशबन्धनं मोचयित्वा । १३ साम्ना मारै । १४ वचनैः । १५ हे अर्ककीर्ते । १६ नाथवंशसोमवंशौ । १७ कृतौ । १८ जयस्य अस्माक च । १९ यस्मात् पुरुषात् । २० संजातम् ।

पुत्रबन्धुपदातीनामपराधशतान्यपि । क्षमन्ते हि महात्मानस्तद्धि तेषां विभूषणम् ॥ १२ ॥
भवेद्दैवादपि स्वामिन्यपराधविधायिनाम् । आकल्पमयशः पापं चानुबन्धनिबन्धनम्[1] ॥ १३ ॥
अपराधः कृतोऽस्माभिरेकोऽयमविवेकिभिः । वयं वो[2] बन्धुभृत्यास्त[3]त्कुमार क्षन्तुमर्हसि ॥ १४ ॥
एषा कीर्तिरवं चैतत् प्रसादात्ते प्रशाम्यति । शापानुग्रहयोः शक्तस्त्वं विशुद्धिं विधेहि नः ॥ १५ ॥
अर्केणालोकनारोधि हन्यते जगतस्तमः । अस्माकं स भवानर्कस्तस्मादन्तस्तमो हरेत् ॥ १६ ॥
प्रातिकूल्यं तवास्मासु स्तन्यस्येव[4] स्तनंधये[5] । अस्मज्जन्मान्तरा[6]दृष्टपरिपाकविशेषतः ॥ १७ ॥
विश्वविश्वम्भराह्लादी यदि क्षिपति वारिदः । कदाऽप्यशनिमेके[7]स्मिंस्तत्तस्यैवाशुभोदयः ॥ १८ ॥
हयेनेव दुरारोहाज्जयेनेहासि पातितः । [8]स ते प्रेष्यः[9] किमत्रास्ति वैमनस्यस्य कारणम् ॥ १९ ॥
सुलोचनेति का वार्ता सर्वस्वं नस्तवैव तत् । निषिद्धश्चेत्त्वया पूर्वं क्रियते किं स्वयंवरः ॥ २० ॥
लक्ष्मीमती गृहाणेमामक्षमालापराभिधाम् । निर्मलां वा यशोमालां किं ते [10]पाषाणमालया ॥ २१ ॥

---

वंश दोनों ही आपके द्वारा बनाये गये हैं और आपके द्वारा ही बढ़ रहे है । विषका वृक्ष भी जिससे उत्पन्न होता है उससे फिर नाशको प्राप्त नही होता ॥११॥ महात्मा लोग पुत्र, बन्धु तथा पियादे लोगोके सैकड़ों अपराध क्षमा कर देते हैं क्योकि उनकी शोभा इसीमे है ॥ १२ ॥ औरों-की बात जाने दीजिए जो देवके भी अधीन होकर स्वामीका अपराध करते है उनका अपयश कल्पान्त काल तक बना रहता है और उनका यह पाप भी अनेक दोषोंका बढ़ानेवाला होता है ॥१३॥ हम मूर्खोने आपका यह एक अपराध किया है । चूँकि हम लोग आपके भाइयों और भृत्योमे-से है इसलिए हे कुमार, यह अपराध क्षमा कर देने योग्य है ॥१४॥ यह हमारी अपकीर्ति और पाप आपके प्रसादसे शान्त हो सकता है क्योकि आप शाप देने तथा उपकार करने–दोनोंमें समर्थ हैं इसीलिए हम लोगोंकी शुद्धता अवश्य कर दीजिए ॥१५॥ प्रकाशको रोकनेवाला संसारका अन्धकार सूर्यके द्वारा नष्ट किया जाता है परन्तु हमारे लिए तो आप ही सूर्य हैं इसलिए हमारे अन्त करणके अन्धकारको आप ही नष्ट कर सकते हैं ॥१६॥ पूर्वजन्मके पाप कर्मोके विशेष उदयसे हम लोगोके लिए जो आपका यह विरोध उपस्थित हुआ है वह मानो पुत्रके लिए माताके दूधका विरोध उपस्थित हुआ है । भावार्थ–जिस प्रकार माताके दूधके बिना पुत्र नहीं जीवित रह सकता है उसी प्रकार आपकी अनुकूलताके बिना हम लोग जीवित नही रह सकते हैं ॥१७॥ समस्त पृथिवीको आनन्दित करनेवाला बादल यदि कदाचित् किसी एक पर वज्र पटक देता है तो इसमें बादलका दोष नही है किन्तु जिसपर पड़ा है उसीके अशुभ कर्मका उदय होता है ॥१८॥ चढ़ना कठिन होनेसे जिस प्रकार घोड़ा किसीको गिरा देता है उसी प्रकार जयकुमारने आपको गिरा दिया है परन्तु वह तो आपका सेवक है इसमें बुरा माननेका कारण ही क्या है ? ॥१९॥ सुलोचना, यह कितनी-सी बात है ? हमारा जो सर्वस्व है वह आपका ही है । यदि आप पहले ही रोक देते तो स्वयंवर ही क्यों किया जाता ? ॥२०॥ जिसका दूसरा नाम अक्षमाला है ऐसी मेरी दूसरी पुत्री लक्ष्मीमतीको आप ग्रहण कीजिए । यह लक्ष्मीमती यशकी मालाके समान निर्मल है, पाषाण (रत्नों) की मालासे आपको क्या प्रयो-

---

१. अलब्धलाभ लब्धपरिरक्षणं रक्षितविवर्द्धनं चेत्यनुबन्ध. ते एव निबन्धनं कारणं यस्य । २ युष्माकम् । ३ तत् कारणात् । ते द० । ४ स्तनक्षीरस्य । ५ शिशौ । यथा स्तनक्षीरस्य प्रातिकूल्यं शिशोर्जीवनाय न स्यात् तथा तव प्रातिकूल्यमपि अस्माकम् । ६ अशुभकर्म । ७ एकस्मिन् पुंसि । ८ जय । ९ तव किंकरः । १० स्वयंवरे क्षिप्तपाषाणमालया । सुलोचनयाक्षिप्तरत्नमालया ।

आहारस्य[1] यथा तेऽद्य विकारोऽयं विना त्वया । जीविकास्ति किमस्माकं प्रसीदतु विभो भवान् ॥२२॥
यद्वयं भिन्नमर्यादे त्वय्यवार्येऽम्बुधाविव । तत्तेऽवशिष्टाः पुण्येन भवत्प्रेषणकारिणः ॥२३॥
त्वं वह्निनेव केनापि पापिना विश्वजीवितः[2] । उष्णीकृतोऽसि प्रत्यस्मान् शीतीभव हि वारि[3] वा[4] ॥२४॥
न[5] चेदिमान् सुतान् दारान् प्रतिग्राह्य[6] पालय । मम तावाश्रयौ यामि पुरूणां पादपादपौ ॥२५॥
इति प्रसाद्य संतोष्य समारोप्य गजाधिपम् । अर्ककीर्तिं पुरोधाय[7] वृतं भूचरखेचरैः ॥२६॥
शान्तिपूजां विधायाष्टौ दिनानि विविधर्द्धिकाम् । महाभिषेकपर्यन्तां सर्वपापोपशान्तये ॥२७॥
जयमानीय सधार्य संधानविधिवित्तदा । नितरां प्रीतिमुत्पाद्य कृत्वैकीभावमक्षरम्[9] ॥२८॥
[10]अक्षिमालां महाभूत्या दत्त्वा सर्वार्थसंपदा । संपूज्य गमयित्वैनम्[11] अनुगम्य[12] यथोचितम् ॥२९॥
तथेतरांश्च संमान्य नरविद्याधराधिपान् । सद्यो विसर्जयामास सद्रत्नगजवाजिभिः ॥३०॥
ते स्वदुर्णयलज्जास्तवैराः[13] स्वं[14] स्वमगुः[15] पुरम् । सा धीर्दैवा[16] पराधस्य[17] प्रतिकर्त्री हि याऽचिरात् ॥३१॥

जन है ? ॥२१॥ आज यह आपका विकार आहारके विकारके समान है, क्या आपके विना हम लोगोकी जीविका रह सकती है ? इसलिए हे प्रभो, हम लोगोपर प्रसन्न हूजिए। भावार्थ – जिस प्रकार भोजनके विना कोई जीवित नही रह सकता उसी प्रकार आपकी प्रसन्नताके विना हम लोग जीवित नही रह सकते इसलिए हम लोगोपर अवश्य ही प्रसन्न हूजिए ॥२२॥ हम लोग तो इधर-उधर भेजने योग्य सेवक है और आप जिसका निवारण न हो सके ऐसे समुद्रके समान है। हे नाथ, आपके मर्यादा छोडनेपर भी जो हम लोग जीवित बच सके है सो आपके पुण्यसे ही बच सके हैं ॥२३॥ आप पानीके समान सबको जीवित करनेवाले है जिस प्रकार अग्नि पानीको गरम कर देती है उसी प्रकार किसीने हम लोगोके प्रति आपको भी गरम अर्थात् क्रोधित कर दिया है इसलिए अब आप पानीके समान ही शीतल हो जाइए ॥२४॥ यदि आप शान्त नही होना चाहते है तो इन पुत्रो और स्त्रियोको स्वीकार कीजिए, इनकी रक्षा कीजिए, मैं हम आप दोनोके आश्रय श्रीवृषभदेवके चरणरूपी वृक्षोके समीप जाता हूँ ॥२५॥ इस प्रकार भूमिगोचरी और विद्याधरोसे घिरे हुए अर्ककीर्तिको प्रसन्न कर, सन्तुष्ट कर और उत्तम हाथीपर सवार कराकर सबसे आगे किया तथा सब पापोकी शान्तिके लिए आठ दिन तक बड़ी विभूतिके साथ महाभिषेक होने पर्यन्त शान्तिपूजा की। मेलमिलापकी विधिको जाननेवाले अकम्पनने जयकुमारको भी वहाँ बुलाया और उसी समय सन्धि कराकर दोनोमे अत्यन्त प्रेम उत्पन्न करा दिया तथा कभी न नष्ट होनेवाली एकता करा दी। तदनन्तर अर्ककीर्तिको बडे वैभव और सब प्रकारकी धनरूप सम्पदाओके साथ-साथ अक्षमाला नामकी कन्या दी, अच्छा आदर-सत्कार किया और उनकी योग्यताके अनुसार थोड़ी दूर तक साथ जाकर उन्हे विदा किया। इसी प्रकार अच्छे-अच्छे रत्न, हाथी और घोडे देकर अन्य भूमिगोचरी और विद्याधर राजाओका सन्मान कर उन्हे भी शीघ्र ही विदा किया ॥२६–३०॥ अपने अन्यायके कारण उत्पन्न हुई लज्जासे जिनका वैर दूर हो गया है ऐसे वे सब लोग अपने-अपने नगरको चले गये, सो ठीक ही है क्योकि बुद्धि वही है जो भाग्यवश हुए अपराधका शीघ्र ही प्रतिकार कर लेती

१ आहारो यथा विनाशयति । २ विश्वेषां जीवनं यस्मात् स विश्वजीवित । विश्वजीवन अ०, प०, स०, इ०, ल० । ३ जलम् । ४ इव । ५ एवं न चेत् । ६ प्रतिग्रह कुरु । ७ अग्रे कृत्वा । ८ अन्योन्यमंबन्धं कृत्वा । ९ अविनश्वरम् । १० अक्षमालाम् अ०, स०, इ०, ल० । ११ अर्ककीर्तिम् । १२ किंचिदन्तरं गत्वा । १३ निरस्त । १४ स्वां स्वामगु पुरीम् द०, अ०, स० । १५ जग्मु । १६ दैवाज्जातापराधस्य । १७ प्रतिविधानं करिष्यति ।

तदा [1]पूर्वोदितो देवः समागत्य सुसंपदा । सुलोचनाविवाहोरुकल्याणं समपादयत् ॥३२॥
मेघप्रभसुकेत्वादिसत्सहायान् सहानुजः[2] । जयोऽप्यगमयत् सर्वान् सन्तर्प्यार्थैर्बहुप्रियः[3] ॥३३॥
[4]नाथवंशाग्रणीश्चामा [5]जामात्राऽलोच्य सत्वरम् । सुधीः स्वगृहसाराणि[6] बध्वा रत्नान्युपायनम्[7] ॥३४॥
विदितप्रस्तुतार्थोऽसि यथाऽसौ[8] नः प्रसीदति । तथा कुर्विति चक्रेशं [9]सुमुखाख्यमजीगमत्[10] ॥३५॥
आशु गत्वा निवेद्यासौ[11] दृष्ट्वेशं धरणौ[12] तनुम् । क्षिप्त्वा प्रणम्य दत्त्वा च प्राभृतं निभृताञ्जलिः[13]
देवस्यानुचरो देव प्रणम्याकम्पनो भयात् । देवं विज्ञापयत्येवं प्रसादं कुरु तच्छृणु ॥३७॥
सुलोचनेति नः [14]कन्यासारस्त्वद्विहितश्रिये[15] । स्वयंवरविधानेन संप्रादायि[16] जयाय सा ॥३८॥
[17]तत्रागत्य कुमारोऽपि प्राक् सर्वमनु[18]मत्य तत्[19] । विद्याधरधराधीशैः सुप्रसन्नैः सह स्थितः ॥३९॥
पश्चात् कोऽपि ग्रहः क्रूरः स्थित्वा सह[20] शुभग्रहम् । खलो बलाद्यथाऽस्मभ्यं वृथा कोपयति स्म तम् ॥४०॥
विज्ञातमेव देवेन सर्वं[21] तत्संविधानकम् । [22]चारचक्षुश्च वेत्त्येतत्किं पुनः [23]सावधिर्भवान् ॥४१॥
[24]कुमारो हि कुमारोऽसौ नापराधोऽस्ति कश्चन । [25]तत्र तस्य सदोषाः[26] स्मो[27] वयमेव प्रमादिनः ॥४२॥

है ॥३१॥ उसी समय पहले कहे हुए देवने आकर बड़े वैभवके साथ सुलोचनाके विवाहका उत्सव सम्पन्न किया ॥३२॥ सबके प्यारे जयकुमारने भी अपने छोटे भाइयोके साथ साथ मेघप्रभ सुकेतु आदि अच्छे-अच्छे सब सहायकोको धन-द्वारा सन्तुष्ट कर विदा किया ॥३३॥

तदनन्तर नाथवशके शिरोमणि अतिशय वुद्धिमान् अकम्पनने अपने जमाई जयकुमारके साथ सलाह की और अपने घरके अच्छे-अच्छे रत्न भेटमे देनेके लिए बाँधकर सुमुख नामक दूतको यह कहकर चक्रवर्तीके पास भेजा कि तू वर्तमानका सब समाचार जानता ही है, चक्रवर्ती जिस प्रकार हम लोगोपर प्रसन्न हों वही काम कर ॥३४–३५॥ उस दूतने शीघ्र ही जाकर पहले अपने आनेकी खबर भेजी फिर चक्रवर्तीके दर्शन कर पृथिवीपर अपना शरीर डाल प्रणाम किया और फिर हाथ जोड़कर साथमें लायी हुई भेट देकर कहा कि हे देव, अकम्पन नामका राजा आपका अनुचर है वह प्रणाम कर भयसे आपसे इस प्रकार प्रार्थना करता है सो प्रसन्नता कीजिए और उसे सुन लीजिए ॥३६–३७॥ उसने कहा है कि सुलोचना नामकी मेरी एक उत्तम कन्या थी वह मैने स्वयंवर-विधिसे आपने ही जिसकी लक्ष्मी अथवा शोभा बढायी है ऐसे जयकुमारके लिए दी थी ॥३८॥ कुमार अर्ककीर्तिने भी उस स्वयंवरमें पधारकर पहले सब बात स्वीकार कर ली थी और वे प्रसन्न हुए विद्याधर राजाओके साथ-साथ वहाँ विराजमान थे ॥३९॥ तदनन्तर जिस प्रकार कोई दुष्ट शुभ ग्रहके साथ ठहरकर उसे भी दुष्ट कर देता है उसी प्रकार किसी दुष्टने जवरदस्ती हम लोगोपर व्यर्थ ही उन्हे क्रोधित कर दिया ॥४०॥ इसके बाद वहाँ जो कुछ भी हुआ था वह सब समाचार आपको विदित ही है क्योकि गुप्तचर रूप नेत्रोको धारण करनेवाला साधारण राजा भी जब यह सब जान लेता है तब फिर भला आप तो अवधिज्ञानी है, आपका क्या कहना है ? ॥ ४१ ॥ कुमार तो अभी कुमार ( लड़का ) ही है इसमे उनका कुछ भी दोष नही है, प्रमाद करनेवाले केवल हम लोग ही उसमें सदोष है

१ स्वयंवरनिर्माणे प्रोक्तविचित्राङ्गकसुर । २ सहानुजान् प०, इ०, म०, ल० । ३ बहव: प्रियाणि मित्राणि यस्य स । ४ अकम्पन । ५ पुत्र्या प्रियेण सह । ६ निजगृहे स्थितेपूत्कृष्टानि । ७ प्राभृतम् । ८ चक्री । ९ सुमुखाह्वयदूतम् । १० गमयति स्म । ११ दूत । १२ भूम्याम् । १३ स्थिराञ्जलिः । १४ कन्यासूत्कृष्टत्वात् । १५ त्वया कृतैश्वर्याय जयाय सप्रादामीति संबन्ध. । १६ दत्ता । १७ स्वयवरे । १८ अनुमति कृत्वा । १९ स्वयंवरविधानम् । २० चन्द्रादिशुभग्रहान्वितं यथा भवति तथा स्थित्वा कोपयति त तथेति संबन्ध । २१ तद्वृत्तान्तम् । २२ चारा गूढपुरुषा एव चक्षुर्यस्य । २३ अवधिज्ञानसहितः । २४ बालक: । २५ संविधाने । २६ सापराधाः । २७ भवाम ।

तस्मै कन्यां गृहाणेति नास्माभिः सा समर्पिता। आराधकस्य दोषोऽसौ यत् प्रकुप्यन्ति देवताः ॥४३॥
मयैव[2] विहिताः सम्यक् वर्धिता वन्ध्योऽपि नः। स्निग्धाश्च[3] कथमेतेषां विदधामि विनिग्रहम् ॥४४॥
इत्येतद्देव मा मँस्थाः स्यात् सदोषो यदि त्वया। कुमारोऽपि निगृह्णेत न्यायोऽयं त्वदुपक्रमः[4] ॥४५॥
तदादिश[5] विधेयोऽत्र[6] को दण्डस्त्रिविधेऽपि नः। किंविधः किं परिक्लेशः किं वार्थहरणं प्रभो ॥४६॥
तवादेशविधानेन नितरां कृतिनो वयम्। इहामुत्र च तद्देव यथार्थमनुशाधि[7] नः ॥४७॥
इति प्रश्रयणीं वाणीं निगद्य हृदयप्रियाम्। सुमुखो राजराजस्य [8]व्यरंसीत् करसंज्ञया ॥४८॥
सतां वचांसि चेतांसि हरन्त्यपि हि रक्षसाम्[9]। किं पुनः सामसाराणि[10] तादृशां[11] समतादृशाम्[12] ॥४९॥
इहेहीति[13] प्रसन्नोक्त्या प्रफुल्लवदनाम्बुजः। उपसिंहासनं[14] चक्री[15] निसृष्टार्थं निवेश्य तम् ॥५०॥
अकम्पनैः किमित्येवमुदीर्य प्रहितो[16] भवान्। पुरुभ्यो[17] निर्विशेषास्ते सर्वज्येष्ठाश्च सम्प्रति ॥५१॥
गृहाश्रमे त[18] एवार्च्यास्तैरेवाहं च बन्धुमान्। निषेद्धारः प्रवृत्तस्य ममाप्यन्यायवर्त्मनि ॥५२॥
पुरवो मोक्षमार्गस्य गुरवो दानसन्ततेः। श्रेयांश्च चक्रिणां वृत्तेर्यथेहास्म्यहमग्रणीः ॥५३॥
तथा स्वयंवरस्येमे नाभूवन् यद्यकम्पनाः। कः प्रवर्तयिताऽन्योऽस्य मार्गस्यैष[19] सनातनः ॥५४॥

॥ ४२ ॥ 'तुम इस कन्याको ग्रहण करो' ऐसा कहकर तो मैंने जयकुमारके लिए दी नहीं थी, तथापि देवता जो कुपित हो जाते हैं उसमें देवताका नहीं किन्तु आराधना करनेवाले ही का दोष समझा जाता है ॥ ४३ ॥ ये सब वंश मेरे ही बनाये हुए हैं, मेरे ही बढ़ाये हुए हैं, मेरे ही भाई हैं और मुझसे ही सदा स्नेह रखते हैं इसलिए इनका निग्रह कैसे करूँ ऐसा आप मत मानिए क्योंकि यदि आपका पुत्र भी दोषी हो तो उसे भी आप दण्ड देते हैं, इस न्यायका प्रारम्भ आपसे ही हुआ है। इसलिए हे प्रभो, आज्ञा दीजिए कि इस अपराधके लिए हम लोगोंको तीनों प्रकारके दण्डोंमें-से कौन-सा दण्ड मिलने योग्य है ? क्या फाँसी ? क्या शरीरका क्लेश अथवा क्या धन हरण कर लेना ? ॥ ४४–४६ ॥ हे देव, आपकी आज्ञा पालन करनेसे ही हम लोग इस लोक तथा परलोकमें अत्यन्त धन्य हो सकेंगे इसलिए आप अपराधके अनुसार हमें अवश्य दण्ड दीजिए ॥ ४७ ॥ इस प्रकार नम्रतासे भरे हुए और हृदयको प्रिय लगनेवाले वचन कहकर वह सुमुख दूत राजराजेश्वर – चक्रवर्तीके हाथके इशारेसे चुप हो गया ॥ ४८ ॥ जब कि सज्जन पुरुषोंके वचन राक्षसोंके भी चित्तको मोहित कर लेते हैं तब सबको समान दृष्टिसे देखनेवाले भरत-जैसे महापुरुषोंके शान्तिपूर्ण चित्तकी तो बात ही क्या है ? ॥४९॥ जिनका मुखरूपी कमल प्रफुल्लित हो रहा है ऐसे चक्रवर्तीने 'यहाँ आओ' इस प्रकार प्रसन्नता-भरे वचनोंसे उस दूतको अपने सिंहासनके निकट बैठाकर उससे इस प्रकार कहना प्रारम्भ किया कि 'महाराज अकम्पनने इस प्रकार कहकर आपको क्यों भेजा है ? वे तो हमारे पिताके तुल्य हैं और इस समय हम सभीमें ज्येष्ठ हैं ॥५०–५१॥ गृहस्थाश्रममें तो मेरे वे ही पूज्य हैं, उन्हींसे मैं भाई-बन्धुवाला हूँ, औरकी क्या बात ? अन्यायमार्गमें प्रवृत्ति करनेपर वे मुझे भी रोकनेवाले हैं ॥ ५२ ॥ इस युगमें मोक्षमार्ग चलानेके लिए जिस प्रकार भगवान् वृषभदेव गुरु हैं, दानकी परम्परा चलानेके लिए राजा श्रेयांस गुरु हैं और चक्रवर्तियोंकी वृत्ति चलानेमें मैं मुख्य हूँ, उसी प्रकार स्वयंवरकी विधि चलानेके लिए वे ही गुरु हैं। यदि ये अकम्पन महाराज नहीं होते तो इस स्वयंवर मार्गका चलानेवाला दूसरा कौन था ? यह मार्ग अनादि कालका है

१ जयाय। २ भरतेनैव। ३ स्नेहिताः। ४ त्वया प्रथमोपक्रान्तः। ५ तत् कारणात्। ६ दोषे। ७ नियामय। ८ तूष्णीं स्थितः। ९ राक्षसानाम्। १० वचांसि साम्ना साराणि चेत्। ११ सताम्। १२ समत्वनेत्राणाम्। १३ अत्रागच्छेति। १४ सिंहासनसमीपे। १५ दूतमुख्यम्। १६ प्रेषितः। १७ पुरुजिनेन्द्र। गुरुभ्यो अ०, प०, म०, ल०, इ०, स०। १८ अकम्पना एव। १९ स्वयंवरम्।

मार्गांश्चिरन्तनान्[1] येऽत्र[2] भोगभूमितिरोहितान् । कुर्वन्ति नूतनान् सन्तः सद्भिः पूज्यास्त एव हि ॥५५॥
न चक्रेण न रत्नैश्च शेषैर्न निधिभिस्तथा । बलेन न षडङ्गेन नापि पुत्रैर्मया च न ॥५६॥
तदेतत् सार्वभौमत्वं जयेनैकेन केवलम् । सर्वत्र शौर्यकार्येषु तेनैव विजयो मम ॥५७॥
म्लेच्छराजान् विनिर्जित्य नाभिशैले यशोमयम् । मन्नाम स्थापितं तेन[3] किमत्रान्येन केनचित् ॥५८॥
अर्ककीर्तिरकीर्तिं मे कीर्तनीयामकीर्तिषु । आशशाङ्कमिहाकार्षीन्मषीमाषमलीमसाम् ॥५९॥
अमुना[4]ऽन्यायवर्त्मैव प्रावर्तीति[5] न केवलम् । इह स्वयं च दण्ड्यानां[6] प्रथमः परिकल्पितः ॥६०॥
अभूदयशसो रूपं मत्प्रदीपादिवाञ्जनम् । नार्ककीर्तिरसौ स्पष्टमयशःकीर्तिरेव हि ॥६१॥
जय एव मदादेशादीदृशोऽन्यायवर्तिनः । [7]समीकुर्यात्ततस्तेन स साधु दमितो युधि ॥६२॥
सदोषो यदि निर्ग्राह्यो ज्येष्ठपुत्रोऽपि भूभुजा । इति मार्गमहं [8]तस्मिन्नद्य वर्तयितुं स्थितः ॥६३॥
अक्षिमाला[9] किल प्रत्ता[10] तस्मै कन्याऽवलेपिने[11] । भवद्भिरविचार्यैतद्[12]विरूपकमनुष्ठितम् ॥६४॥
पुरस्कृत्येह तामेता[13] नीतः सोऽपि प्रतीक्ष्यताम्[14] । सकलङ्केति किं मूर्तिः परिहर्तुं भवेद्विधोः ॥६५॥
उपेक्षितः सदोषोऽपि स्वपुत्रश्चक्रवर्तिना । इतीदमयशः स्थायि[15] व्यधायि तदकम्पनैः ॥६६॥
इति सन्तोष्य विश्वेशः सौमुख्यं सुमुखं नयन् । हित्वा ज्येष्ठं तुजं[16] तोकं[17]मकरोन्न्यायमौरसम् ॥६७॥

॥५३–५४॥ इस युगमें भोगभूमिसे छिपे हुए प्राचीन मार्गोको जो नवीन कर देते हैं वे सत्पुरुष ही सज्जनो-द्वारा पूज्य माने जाते हैं ॥ ५५ ॥ मेरा यह प्रसिद्ध चक्रवर्तीपना न तो चक्ररत्नसे मिला है, न शेष अन्य रत्नोसे मिला है, न निधियोसे मिला है, न छह अंगोंवाली सेनासे मिला है, न पुत्रोसे मिला है और न मुझसे ही मिला है, किन्तु केवल एक जयकुमारसे मिला है क्योंकि शूरवीरताके सभी कार्योमें मेरी जीत उसीसे हुई है ॥ ५६–५७ ॥ म्लेच्छ राजाओको जीतकर नाभि पर्वतपर मेरा कीर्तिमय नाम उसीने स्थापित किया था, इस विषयमें और किसीने क्या किया है ? ॥ ५८ ॥ इस अर्ककीर्तिने तो अकीर्तियोमें गिनने योग्य तथा स्याही और उड़दके समान काली मेरी अकीर्ति जबतक चन्द्रमा है तबतकके लिए संसार-भरमें फैला दी ॥ ५९ ॥ इसने अन्यायका मार्ग चलाया है केवल इतना ही नही है । किन्तु संसारसे दण्ड देने योग्य लोगों-में अपने आपको मुख्य बना लिया है ॥६०॥ जिस प्रकार दीपकसे काजल उत्पन्न होता है उसी प्रकार यह अकीर्तिरूप मुझसे उत्पन्न हुआ है, यह अर्ककीर्ति नही है किन्तु साक्षात् अयशस्कीर्ति है ॥ ६१ ॥ मेरी आज्ञासे जयकुमार ही अन्यायमें प्रवृत्ति करनेवाले इस प्रकारके लोगोको दण्ड देता है इसलिए इसने युद्धमे जो उसे दण्ड दिया है वह अच्छा ही किया है ॥६२॥ औरकी क्या बात ? यदि बड़ा पुत्र भी अपराधी हो तो राजाको उसे भी दण्ड देना चाहिए यह नीतिका मार्ग अर्ककीर्तिपर चलानेके लिए आज मैं तैयार बैठा हूँ ॥ ६३ ॥ आप लोगोने विचार किये बिना ही उस अभिमानीके लिए अक्षमाला नामकी कन्या दे दी यह बुरा किया है ॥ ६४ ॥ अथवा उस प्रसिद्ध अक्षमाला कन्याकी भेट देकर आपने उस अर्ककीर्तिको भी पूज्यता प्राप्त करा दी है सो ठीक ही है क्योंकि यह कलकसहित है यह समझकर क्या चन्द्रमाकी मूर्ति छोड़ी जाती है ? ॥ ६५ ॥ परन्तु चक्रवर्तीने अपराध करनेपर भी अपने पुत्रकी उपेक्षा कर दी – उसे दण्ड नही दिया इस मेरे अपयशको महाराज अकम्पनने स्थायी बना दिया है ॥ ६६ ॥ इस

१ पुरातनात् पुंस. । २ युगादौ । ३ जयेन । ४ अर्ककीर्तिना । ५ प्रवर्तितम् । ६ दण्डितुं योग्यानाम् । ७ समदण्डं कुर्यात् । ८ अर्ककीर्तौ । ९ अक्षमाला अ०, म०, इ०, स०, ल० । १० दत्ता । ११ गर्विताय । १२ कष्टम् । १३ लक्ष्मीमालाम् । १४ पूज्यताम् । १५ अकारि । १६ पुत्रम् । १७ न्यायमेव पुत्रमकरोत् ।

सुमुखस्तद्दया[1] वोढुं तदाक्षमः । स जयोऽकम्पनो देव देवस्य नमति क्रमौ ॥६८॥
लब्धप्रसाद इत्युक्त्वा क्षिप्त्वाऽङ्गानि प्रणम्य तम् । विकसद्वदनाम्भोज समुत्थाय कृताञ्जलिः ॥६९॥
इत एवोन्मुखौ तौ[2] त्व[3]त्प्रतीच्छन्तौ[4] मदागतिम्[5] । आस्थातां चातकौ वृष्टिं प्रावृषो वाऽदिवाम्मुचः ॥७०॥
इति विज्ञाप्य चक्रेशात्[6] कृतानुज्ञः कृतत्वर । संप्राप्याकम्पनं नत्वा सजयं विहितादरम् ॥७१॥
गोभिः[8] प्रकाश्य रक्तस्य प्रसादं चक्रवर्तिन[7] । रवेर्वा वास[9]रारम्भस्तद्वक्त्राब्जं व्यकासयत् ॥७२॥
साधुवादैः सदानैश्च संमानैस्तौ च तं तदा । [10]आतिन्यतुरतिप्रीतिं कृतज्ञा हि महीभृतः ॥७३॥
इत्यतर्क्योदयात्राप्तिविभासितशुभोदयः । [11]अनूषिवान् जयः श्रीमान् सुखेन श्वासुर[12] कुलम् ॥७४॥
सुलोचनामुखाम्भोजषट्पदायितलोचनः । अनङ्गात्तणुबाणैकतूणीरायितविग्रह ॥७५॥
तथा प्रवृत्ते सङ्ग्रामे सायकैरक्षतः क्षतः[13] । [14]पेलवैः कुसुमैरेभिर्विचित्रा विधिवृत्तयः ॥७६॥
अस्मितां सस्मितां कुर्वन्नहसन्तीं सहासिकाम्[15] । समयां निर्भयां वालामाकुलां तामनाकुलाम् ॥७७॥

प्रकार सबके स्वामी महाराज भरतने सुमुख नामके दूतको सन्तुष्ट कर उसका मुख प्रसन्न किया और ज्येष्ठ पुत्रको छोडकर न्यायको ही अपना औरस पुत्र बनाया । भावार्थ—न्यायके सामने बड़े पुत्रका भी पक्ष नही किया ॥६७॥ उसी समय चक्रवर्तीकी दयाका भार वहन करनेके लिए मानो असमर्थ हुआ सुमुख कहने लगा कि 'हे देव, जिन्हे आपका प्रसाद प्राप्त हो चुका है ऐसे जयकुमार और अकम्पन दोनो ही आपके चरणोको नमस्कार करते हैं, ऐसा कहकर उस दूतने अपने समस्त अंग पृथ्वीपर डालकर चक्रवर्तीको प्रणाम किया और जिसका मुखरूपी कमल विकसित हो रहा है तथा जिसने हाथ जोड़ रखे है ऐसा वह दूत खड़ा होकर फिर कहने लगा कि "जिस प्रकार दो चातक वर्षा ऋतुके पहले बादलसे वर्षा होनेकी इच्छा करते हैं उसी प्रकार जयकुमार और अकम्पन आपके समीपसे मेरे आनेकी इच्छा करते हुए इसी ओर उन्मुख होकर बैठे होगे" ऐसा निवेदन कर जिसने चक्रवर्तीसे आज्ञा प्राप्त की है ऐसे उस दूतने वडी शीघ्रतासे जाकर आदरके साथ महाराज अकम्पन और जयकुमारको नमस्कार किया तथा वचनोके द्वारा अनुराग करनेवाले चक्रवर्तीकी प्रसन्नता प्रकट कर उन दोनोके मुखकमल इस प्रकार प्रफुल्लित कर दिये जिस प्रकार कि दिनका प्रारम्भ समय (प्रातःकाल) किरणोके द्वारा लाल सूर्यकी प्रसन्नता प्रकट कर कमलोको प्रफुल्लित कर देता है ॥६८–७२॥ उस समय उन दोनो राजाओने धन्यवाद, दान और सम्मानके द्वारा उस दूतको अत्यन्त प्रसन्न किया था सो ठीक ही है क्योकि राजा लोग किये हुए उपकार माननेवाले होते हैं ॥७३॥ इस प्रकार विचारातीत वैभवकी प्राप्तिसे जिसके शुभ कर्मका उदय प्रकट हो रहा है ऐसा वह श्रीमान् जयकुमार सुखसे श्वसुरके घर रहने लगा ॥७४॥ जिसके नेत्र सुलोचनाके मुखरूपी कमलपर भ्रमरके समान आचरण करते थे और जिसका शरीर कामदेवके वडे-बड़े वाण रखनेके लिए तरकसके समान हो रहा था ऐसा वह जयकुमार युद्ध होनेपर वाणोसे उस प्रकार घायल नही हुआ था जिस प्रकार कि अत्यन्त कोमल कामदेवके इन फूलोके वाणोसे घायल हो गया था सो ठीक ही है क्योकि दैवलीला वडी विचित्र होती है ॥७५–७६॥ वह जयकुमार मुसकराहटसे रहित सुलोचनाको मुसकराहटसे युक्त करता था, न हँसनेपर जोरसे हँसाता था, भययुक्त होनेपर निर्भय करता था, आकुल होनेपर निराकुल करता था, वार्तालाप न करनेपर

१ चक्रिकृपा । २ अकम्पनजयकुमारौ । ३ त्वत्त । ४ वाञ्छन्तौ । ५ मदागमनम् । ६ प्रथममेघात् । ७ चक्रवर्तिन. । ८ वाग्भि किरणैश्च । ९ दिवसारम्भ । १० नीतवन्तौ । ११ स्थितवान् । १२ मातुलसंबन्धिनि गृहे । १३ पीडित । १४ मृदुभिः । १५ हासमहिताम् ।

अनालपन्तीमालाप्य लोकमानो विलोकिनीम् । अस्पृशन्तीं समास्पृश्य व्यधाद् व्रीडाविलोपनम् ॥७८॥
कृतो भवान्तराबद्धतत्स्नेहवलशालिना[1] । सुलोचनायाः कौरव्यः कामं[2] कामेन कामुकः ॥७९॥
सुलोचनामनोवृत्ती रागामृतकरोद्धुरा[4] । क्रमाच्चचाल वेलेव कामनाममहाम्बुधेः ॥८०॥
मुकुले वा मुखे चक्रे विकासोऽस्याः क्रमात्पदम्[5] । [6]आक्रान्तसर्वकारातिग्रहानक्षरसूचनः ॥८१॥
[7]सखीमुखानि संवीक्ष्य जल्पित्वा[8] दिशामसौ । स्वैरं हसितुमारब्ध[9] गृहीतमदनग्रहा ॥८२॥
[10]सितासितासितालोलकटाक्षेक्षणतोमरैः । जयं तदा जितानङ्गं कृत्वानङ्गप्रतिष्कशम्[11] ॥८३॥
ससाध्वसा सलज्जा सा विव्याध विविधैर्मनाक् । अनालोकनवेलायामति[12] सन्धित्सयेव तम् ॥८४॥
न भुजङ्गेन संदष्टा नापि संसेवितासवा । न श्रमेण समाक्रान्ता तथापि[13] स्विद्यति स्म सा ॥८५॥
स्खलन्ति स्म [14]कलालापाश्चकम्पे हृदयं भृशम् । चलान्यालोकितान्यासन्नवशे वात्मनश्च[15] सा ॥८६॥
प्रक्षालितेव लज्जाऽगात् सुदत्याः स्वेदवारिभिः । वागिन्धनैर्व्यदीपिष्ट विचित्रश्चित्तजोऽनलः[16] ॥८७॥
तावत्त्रपा भयं तावत्तावत्कृत्यविचारणा । तावदेव धृतिर्यावज्जृम्भते न स्मरज्वरः ॥८८॥

उससे वार्तालाप करता था, अपनी ओर देखनेपर उसे देखता था, और स्पर्श न करनेपर उसका स्पर्श करता था। इस प्रकार यह सब करते हुए जयकुमारने सुलोचनाकी लज्जा दूर की थी ॥७७–७८॥ पूर्व पर्यायमे वँधे हुए स्नेहरूपी वलसे शोभमान कामदेवने इच्छानुसार जयकुमारको सुलोचनाका सेवक बना लिया था ॥७९॥ रागरूपी चन्द्रमाके सम्बन्धसे बढ़ी हुई, कामदेव नामक महासागरकी वेलाके समान सुलोचनाके मनकी वृत्ति क्रम-क्रमसे चंचल हो रही थी ॥८०॥ सव शरीरमें घुसे हुए कामदेवरूपी पिशाचके द्वारा विना कुछ वोले ही जिसकी सूचना हो रही है ऐसे विकासने सुलोचनाके मुखरूपी मुकुलपर धीरे-धीरे अपना स्थान जमा लिया था ॥८१॥ कामरूपी पिशाचको ग्रहण करनेवाली सुलोचना सखियोके मुख देखकर दिशाओसे वातचीत कर अर्थात् निरर्थक वचन वोलकर इच्छानुसार हँसने लगी ॥८२॥ उस समय भय और लज्जा सहित सुलोचना कामदेवको जीतनेवाले जयकुमारको न देखने योग्य समयमे मानो ठगनेकी इच्छासे ही कामदेवको अपना सहायक वनाकर सफेद काले इन दोनों रंगोसे मिले हुए चंचल कटाक्षोसे भरी हुई दृष्टिरूपी अनेक तोमर नामके हथियारोसे धीरे-धीरे मार रही थी ॥८३॥ जव जयकुमार उसकी ओर नही देखता था उस समय भी वह सफेद, काले और चचल कटाक्षोसे भरी दृष्टिसे उसे देखती रहती थी और उससे ऐसा मालूम होता था मानो यह उसे ठगना ही चाहती है ॥८४॥ उस समय उसे न तो सर्पने काटा था, न उसने मद्य ही पिया था, और न परिश्रमसे ही वह आक्रान्त थी तथापि वह पसीनेसे तर हो रही थी ॥८५॥ उसके मधुर भाषण स्खलित हो रहे थे, हृदय अत्यन्त कँप रहा था, दृष्टि चंचल हो रही थी और वह ऐसी जान पड़ती थी मानो अपने वशमें ही न हो ॥८६॥ सुन्दर दाँतोंवाली सुलोचनाकी लज्जा इस प्रकार नष्ट हो गयी थी मानो उसके पसीनारूपी जलसे धुल ही गयी हो और कामदेवरूपी विचित्र अग्नि वचनरूपी ईंधनसे ही मानो खूव प्रज्वलित हो रही थी ॥८७॥ जवतक कामदेवरूपी ज्वर नही वढता है तवतक ही लज्जा रहती है, तवतक ही भय रहता है, तवतक ही करने योग्य कार्यका विचार रहता है और तवतक ही धैर्य रहता है ॥८८॥

१ सामर्थ्य । २ अत्यर्थम् । ३ इच्छु । ४ अनुरागचन्द्रेणोत्कटा । ५ स्थानम् । ६ प्राप्तकामग्रहमक्षरेण विना सूचक. । ७ सहचरी । ८ निरर्थकादिदोषदुष्टमुक्त्वा । ९ उपक्रान्तवती । १० श्वेतकृष्णसंवद्ध । ११ सहायम् । १२ वञ्चनेच्छया । १३ स्वेदवती वभूव । १४ मनोजवचनानि । १५ स्वस्य पराधीनेव अथवा आत्मन वशे अधीने न वा नासीदिति । १६ चित्तजानल. अ०, प०, इ०, स०, ल० ।

विषयीकृत्य सर्वेषामिन्द्रियाणां परस्परम् । परामवापतुः प्रीतिं दम्पती तौ पृथक् पृथक् ॥८९॥
अत्यासंगात्[1] क्रमग्राहिकरणैः[2] तावतर्पितौ । अनिन्दतामशेषैककरणाकारिणं[3][4] विधिम् ॥९०॥
अन्योन्यविषयं सौख्यं त्यक्त्वाऽशेषान्यगोचरम् । स्तोकेन[5] सुखमप्राप्तं प्रापतुः[6] परमात्मनः[7] ॥९१॥
संप्राप्तभावपर्यन्तौ[8] विदतुर्न[9] स्वयं[10] च तौ । मुक्त्वैकं शं[11] सहैवोद्यत्स्वक्रियोद्रेकसंभवम्[12] ॥९२॥
रतावसाने[13] निःशक्त्योर्गाढौत्सुक्यात् प्रपश्यतोः[14] । तयोरन्योन्यमाभाता[15] नेत्रयोरिव पुत्रिके ॥९३॥
अवापि या तया प्रीतिस्तस्मात्तेन[16] च या ततः[17] । [18]तयोरन्योन्यमेवासीदुपमानोपमेयता ॥९४॥
भुक्तमात्मम्भरित्वेन[19] यत्सुखं परमात्मना । [20]ततोऽप्यधिकमासीद्वा[21] संविभागेऽपि[22][23] तत्तयोः ॥९५॥
इत्यन्योन्यसमुद्भूतप्रीतिस्फीतामृताम्भसि । कामाम्भोधौ निमग्नौ तौ स्वैरं चिक्रीडतुश्चिरम् ॥९६॥
तदा स्वमन्त्रिप्र[24]हितगूढपत्रार्थचोदितः । जयो जिगमिषुस्तूर्णं[25] स्वस्थानीयं[26] धियो वशः ॥९७॥

---

वे दोनो दम्पती परस्पर पृथक्-पृथक् सब इन्द्रियोके विषयोका सेवन कर परम आनन्दको प्राप्त हो रहे थे ॥८९॥ अत्यन्त आसक्तिके कारण, क्रम-क्रमसे एक-एक विषयको ग्रहण करनेवाली इन्द्रियोसे वे सन्तुष्ट नही होते थे इसलिए सब इन्द्रियोको एक इन्द्रियरूप न करनेवाले विधाता-की वे निन्दा करते रहते थे। भावार्थ – उन दोनोकी विषयासक्ति इतनी बढी हुई थी कि वे एक साथ ही सब इन्द्रियोके विषय ग्रहण करना चाहते थे परन्तु इन्द्रियाँ अपने प्राकृतिक नियमके अनुसार एक समयमें एक ही विषयको ग्रहण कर पाती थी अतः वे असन्तुष्ट होकर सब इन्द्रियोंको एक इन्द्रियरूप न बनानेवाले नामकर्मरूपी ब्रह्माकी सदा निन्दा करते रहते थे ॥९०॥ उन दोनोने सब साधारण लोगोको मिलनेवाला परस्परका सुख छोडकर आत्माका वह उत्कृष्ट सुख प्राप्त किया था जो कि अन्य छोटे-छोटे लोगोको दुष्प्राप्य था ॥९१॥ जिनके भावोका अन्त आ चुका है ऐसे वे दोनो ही एक साथ उत्पन्न हुई अपनी क्रियाओके उद्रेकसे उत्पन्न होनेवाले एक सुखको छोड़कर और कुछ नही जानते थे ॥९२॥ सम्भोग क्रीड़ाके अन्तमे अशक्त हुए तथा गाढ़ उत्कण्ठाके कारण परस्पर एक दूसरेको देखते हुए उनके नेत्रोकी पुतलियाँ एक दूसरेके नेत्रोकी पुतलियोके समान ही सुशोभित हो रही थी। ( यहाँ अनन्वयालंकार होनेसे उपमेय ही उपमान हो गया है ) ॥९३॥ सुलोचनाने जयकुमारसे जो सुख प्राप्त किया था और जय-कुमारने सुलोचनासे जो सुख पाया था उन दोनोंका उपमानोपमेय भाव परस्पर – उन्ही दोनोमे था ॥९४॥ परमात्माने स्वावलम्बी होकर जिस सुखका अनुभव किया था उन दोनोका वह सुख परस्परमें विभक्त होनेपर भी उससे कही अधिक था। भावार्थ – यद्यपि उन दोनोका सुख एक दूसरेके सयोगसे उत्पन्न होनेके कारण परस्परमे विभक्त था, तथापि परिमाणकी अपेक्षा परमात्माके पूर्ण सुखसे भी कही अधिक था। ( यहाँ ऐसा अतिशयोक्ति अलंकारसे कहा गया है वास्तवमे तो वह परमात्माके सुखका अनन्तवाँ भाग भी नही था ) ॥९५॥ इस प्रकार परस्परमे उत्पन्न होनेवाले प्रेमामृतरूपी जलसे भरे हुए कामरूप समुद्रमें डूबकर वे दोनों चिरकाल तक इच्छानुसार क्रीड़ा करते रहे ॥९६॥ उसी समय एक दिन जो अपने मन्त्रीके द्वारा

---

१ अत्यासक्तितः । २ क्रमवृत्त्या पदार्थग्राहीन्द्रियैः । ३ निन्दा चक्रतुः । ४ सकलेन्द्रियविषयाणामेकमेवेन्द्रिय-मकुर्वन्तम् । ५ सामान्यपुरुषेण । ६ उत्तमम् । ७ स्वस्य । परमात्मनः परमपुरुषस्येति ध्वनिः । ८ लीला । ९ बुबुधाते । १० आत्मनौ । ११ सुखम् । १२ सहैव प्रादुर्भवन्निजचुम्बनादिसमुत्कटनभूतम् । १३ सुरत-क्रीडावसाने । १४ परस्परमालोकमानयोः सतोः । १५ व्यराजताम् । १६ जयकुमारात् । १७ सुलोचनायाः । १८ प्रीत्योः । १९ स्वोदरपूरकत्वेन । 'उभावात्मम्भरिः स्वोदरपूरके' इत्यभिधानात् । २० परमात्मसुखात् । २१ वा अवधारणे । २२ विभजने । २३ सुखम् । २४ प्रेरित । २५ शीघ्रम् । २६ स्वां पुरीम् । स्वं स्था-ल० ।

भवद्भिर्भावितैश्वर्यं मां मदीया[1] दिदृक्षवः । इति मामं[3] समभ्येत्य[4][5] प्रस्थानार्थमबूबुधत्[6] ॥९८॥
तद्बुद्ध्वा नाथवंशेशः[7] किंचिदासीत् ससंभ्रमः । जये[8] जिगमिषौ स्वस्मान्न स्यात् कस्याकुलं मनः ॥
विचार्य कार्यपर्यायं[9] तथास्त्वित्याह तं नृपः । स्नेहानुवर्तिनीं नैति[10] दीपिकां वा धियं सुधीः[11] ॥१००॥
प्रादात्[12] प्रागेव सर्वस्वं तस्मै दत्तसुलोचनः । तथापि लौकिकाचारं परिपालयितुं प्रभुः ॥१०१॥
दत्वा कोशादि सर्वस्वं स्वीकृत्य[13] प्रीतिमात्मनः । अनुगम्य स्वयं दूरं शुभेऽहनि वधूवरम् ॥१०२॥
कथं कथमपि त्यक्त्वा स[14] सजानिर्जनाग्रणीः[15] । [16]व्यावर्तत ततः शोकी[17] तुग्वियोगो हि दुःसहः ॥१०३॥
[18]विजयार्द्धं समारुह्य जयोऽपि ससुलोचनः । आरूढसामजैः सर्वैः स्वानुजैर्विजयादिभिः ॥१०४॥
हेमाङ्गदकुमारेण सानुजेन च सोत्सवः । प्रवर्तयन् कथाः पथ्याः[19] परिहासं मनोहराः ॥१०५॥
वृतः शशीव नक्षत्रैरनुगङ्गं[20] ययौ शनैः । इलां संचालयन् प्राग्वा[21] श्रीमान् स जयसाधनः ॥१०६॥
स्कन्धावारं[22] यथास्थानं पारेगङ्गं[23] न्यवीविशत् । वीक्ष्य कक्षपुटत्वेन प्रशास्ता[24] शास्त्रवित्तदा ॥१०७॥
[25]हटत्पटकुटीकोटिनिकटाटोपनिर्गमः । बभासे[26] शिविरावासः स्वर्गवास इवापरः ॥१०८॥

---

भेजे हुए पत्रके गूढ अर्थसे प्रेरित हो रहा है, बुद्धिमान् है, और शीघ्रसे शीघ्र अपने स्थानपर पहुँचनेकी इच्छा कर रहा है ऐसे जयकुमारने मामा (श्वसुर) के पास जाकर अपने जानेकी सूचना दी कि हे माम, आपने जिसका ऐश्वर्य बढाया है ऐसे मुझे मेरी प्रजा देखना चाहती है। ॥९७–९८॥ यह जानकर नाथवंशका स्वामी अकम्पन कुछ घबड़ाया सो ठीक ही है क्योंकि अपनेसे जय (जयकुमार अथवा विजय) के जानेकी इच्छा करनेपर किसका मन व्याकुल नही होता है ? ॥९९॥ तदनन्तर कार्योका पूर्वापर विचार कर राजा अकम्पनने जयकुमारसे 'तथास्तु' कहा सो ठीक ही है क्योकि बुद्धिमान् मनुष्य दीपिकाके समान स्नेह (तेल अथवा प्रेम) का अनुवर्तन करनेवाली बुद्धिको नही प्राप्त होते है। भावार्थ–बुद्धिमान् मनुष्य स्नेहके पीछे बुद्धिको नही छोड़ते हैं ॥१००॥ यद्यपि महाराज अकम्पन, सुलोचनाको देकर पहले ही जयकुमारको सब कुछ दे चुके थे तथापि लौकिक व्यवहार पालन करनेके लिए अपने प्रेमके अनुसार खजाना आदि सब कुछ देकर उन्होंने किसी शुभ दिनमें वधू-वरको बिदा किया। सब मनुष्योंमें श्रेष्ठ महाराज अकम्पन अपनी पत्नीसहित कुछ दूर तक तो स्वयं उन दोनोके साथ-साथ गये फिर जिस किसी तरह छोड़कर शोक करते हुए वहाँसे वापस लौट आये सो ठीक ही है क्योंकि सन्तानका वियोग बडे दु खसे सहा जाता है ॥१०१–१०३॥ जयकुमार भी सुलोचना सहित विजयार्ध नामके हाथीपर सवार होकर अन्य-अन्य हाथियोपर बैठे हुए विजय आदि अपने सब छोटे भाइयों तथा लघु सहोदरोसे युक्त हेमागदकुमारके साथ बड़े उत्सवसे मार्गमें कहने योग्य हँसी विनोदकी मनोहर कथाएँ कहता हुआ और पृथिवीको हिलाता हुआ नक्षत्रोसे घिरे हुए चन्द्रमाकी तरह गगाके किनारे धीरे-धीरे इस प्रकार चला जिस प्रकार कि पहले दिग्विजयके समय सेनाके साथ-साथ चला था ॥१०४–१०६॥ शास्त्रोंके जाननेवाले और सबपर शासन करनेवाले जयकुमारने उस समय गंगाके किनारे यथायोग्य स्थानपर घासवाली जमीन देखकर सेनाके डेरे कराये ॥१०७॥ देदीप्यमान कपड़ोंके करोड़ों तम्बुओके समीप ही जिसमे आने-जानेका मार्ग

---

१ अस्मदीया. बन्धुमित्रादय । २ द्रष्टुमिच्छव । ३ श्वसुरम् । ४ सप्राप्य । ५ गमनप्रयोजनम् । ६ ज्ञापयति स्म । ७ अकम्पन. । ८ विजये इति ध्वनि । ९ कार्यक्रमम् । १० न गच्छति किम् । ११ शोभना धीर्यस्य सः । १२ ददाति स्म । १३ स्वस्य प्रीतिमेकामेव स्वीकृत्य । १४ स्त्रीसहित । १५ अकम्पन । १६ व्याघुटितवान् । १७ पुत्रवियोग । १८ विजयार्द्धगजम् । १९ पथि हिता । २० गङ्गामनु । २१ पूर्वदिग्विजये यथा । २२ शिविरम् । २३ गगातीरे । २४ जयकुमार । २५ शुम्भद्वस्त्रकुटीसमूहासन्नविस्तृतनिर्गम. । २६ रराज ।

तत् (तं) प्राप्य सिन्धुरं रुद्ध्वा स राजद्वारि राजकम्[1] । विसर्ज्योच्चैः प्रविश्यान्तरवतीर्य[2] निषाद्य तम्[3] ॥
राजा सुलोचनां चावरोप्य स्वभुजलम्बिनीम् । निविश्य स्वोचिते स्थाने मृदुशय्यातले सुखम् ॥११०॥
तत्कालोचितवृत्तज्ञः प्रियां संतर्पयन् प्रियैः । स्नानभोजनवाग्वाद्यगीतनृत्यविनोदनैः ॥१११॥
नीत्वा रात्रिं सुखं तत्र [4]प्रत्याय्य प्रत्यय[5]स्थितेः । तां निवेश्य समाश्वास्य हेमाङ्गदपुरस्सरान् ॥११२॥
नियोज्य स्वानुजान् सर्वान् सम्यक्कटकरक्षणे । आप्तैः कतिपयैरेव [6]प्रत्ययोध्यमियाय सः ॥११३॥
अर्ककीर्त्यादिभिः प्रष्ठैः[7] प्रत्यागत्य प्रतीक्षित[8] । सस्नेह सादरं भूयः कुमारेणालपन् पुरीम् ॥११४॥
सानुरागान् स्वयं रागान् प्राविशद्वा विशां पतिः[9] । न पूजयन्ति के वाऽन्ये पुरुषं राजपूजितम् ॥११५॥
इन्द्रो वेभाद् वहिर्द्वाराज्जिनस्योत्तीर्य भूपतेः । [10]समागेहं समासाद्य मणिकुट्टिमभूतलम् ॥११६॥
मध्ये[11] तस्य स्फुरद्रत्नखचितस्तम्भसम्भृते । [12]विचित्रनेत्रविन्यस्तसद्वितानविराजिते ॥११७॥
मणिमुक्ताफलप्रो[13]तलम्बलम्बूषभूषणे[14] । परार्ध्यरत्नभाजालजटिले मणिमण्डपे[15] ॥११८॥
विभुं ज्योतिर्गणेनेव राजकेन विराजितम् । स्वकीर्तिनिर्मलैर्वीज्यमान[16]चमरजन्मभिः ॥११९॥

---

वनाया गया है ऐसा वह सेनाका आवास (पड़ाव) इस प्रकार सुशोभित हो रहा था मानो स्वर्गका दूसरा आवास ही हो ॥१०८॥ जयकुमारने अपने डेरेके पास जाकर उसके वडे दरवाजेके समीप ही अपना हाथी रोका, वहीं सव राजाओको विदा किया फिर ऊँचे तम्बूके भीतर प्रवेश कर हाथीको वैठाया–स्वय उतरे, अपनी भुजाओका सहारा लेनेवाली सुलोचनाको भी उतारा और अपने योग्य स्थानमे कोमल शय्यातलपर सुखसे विराजमान हुए। फिर उस समयके योग्य समाचारोको जाननेवाले जयकुमारने स्नान, भोजन, वार्तालाप, वाजे, गीत, नृत्य आदि मनोहर विनोदोसे सुलोचनाको सन्तुष्ट किया, रात्रि वही सुखसे वितायी, वहाँ ठहरनेका कारण वतलाया, उसे समझा-वुझाकर वहीपर रखा, हेमागद आदि सुलोचनाके भाइयोको भी वह रखा, अपने सव छोटे भाइयोको अच्छी तरह सेनाकी रक्षा करनेमे नियुक्त किया और फिर कुछ आप्त पुरुषोके साथ अयोध्याकी ओर गमन किया ॥१०९–११३॥ अयोध्या पहुँचनेपर अर्ककीर्ति आदि अच्छे-अच्छे पुरुषोने सामने आकर जिसका स्वागत किया है, तथा जो वड़े स्नेह और आदरके साथ अर्ककीर्तिसे वार्तालाप कर रहा है ऐसे राजा जयकुमारने अनुराग करनेवालोके साथ-साथ वडे प्रेमसे अयोध्यापुरीमे प्रवेश किया सो ठीक ही है क्योकि अन्य ऐसे पुरुष कौन हैं जो राजमान्य पुरुषकी पूजा न करे ॥११४–११५॥ जिस प्रकार इन्द्र समवसरणके वाह्य दरवाजेपर पहुँचकर हाथीसे उतरता है उसी प्रकार जयकुमार भी राजभवनके वाह्य दरवाजेपर पहुँचकर हाथीसे उतरा और सभागृहमे पहुँचा। उस सभागृहकी जमीन मणियोसे जड़ी हुई थी, उसके मध्यमे एक रत्नमण्डप था जो कि देदीप्यमान रत्नोसे जड़े हुए खम्भोसे भरा हुआ था, अनेक प्रकारके रेशमी वस्त्रोके तने हुए चन्देवोसे सुशोभित था, मणियों और मोतियोसे गुथे हुए लम्बे-लम्बे फन्नूस रूप आभूषणसे युक्त था, और वहुमूल्य रत्नोको कान्तिके जालसे व्याप्त था। जिस प्रकार उदयाचलपर सूर्य सुशोभित होता है उसी प्रकार उस रत्नमण्डपमे ऊँचे सिंहासनपर वैठे हुए महाराज भरत सुशोभित हो रहे थे। जिस प्रकार ज्योतिषी देवोके समूहसे चन्द्रमा सुशोभित होता है उसी प्रकार महाराज भरत भी अनेक राजाओसे सुशोभित हो रहे थे, उनपर अपनी कीर्तिके समान निर्मल चमर ढुलाये जा रहे थे, इन्द्रके

---

१ राजसमूहम्। २ उपविश्य। ३ त गजम्। ४ प्रतिवोध्य। ५ कारणम्। ६ अयोध्या प्रति। ७ मुख्यै। ८ पूजित। ९ चक्रवर्तीव। १० समवसरणमिव भूपते सभागृहमिति सवन्ध। ११ सभागृहस्य। १२ पट-वस्त्रकृत। १३ खचित। १४ दाम। १५ रत्नमण्डपे ल०। १६ चामरैः।

वेष्टित वेन्द्रधनुषा नानाभरणरोचिषा । रोचिषेव कृताकारं पूज्यं पुण्यैश्चतुर्विधैः[1] ॥१२०॥
तुङ्गसिंहासनासीनं भास्वन्तं वोदयाद्रिगम् । राजराजं समालोक्य बहुशो भक्तिनिर्भरः ॥१२१॥
स वा प्रणम्य तीर्थेशं स्पृष्ट्वाऽष्टाङ्गैर्धरातलम् । करं प्रसार्य संमान्य राज्ञैवासन्नमासनम् ॥१२२॥
निजहस्तेन निर्दिष्टं [3]दृष्ट्यालंकृत्य तुष्टवान् । व्यभासिष्ट[4] सभामध्ये स तदान्येन[5] तेजसा ॥१२३॥
प्रसन्नवक्त्रेन्दूद्यदाह्लादिवचनांशुभिः । वधूः किमिति नानीता तां द्रष्टुं वयमुत्सुकाः ॥१२४॥
वयं किमिति [6]नाहूतास्तद्विवाहोत्सवे नवे । अकम्पनैरिदं युक्तं [7]सनाभिभ्यो बहिष्कृताः ॥१२५॥
[8]नन्वहं त्वत्पितृस्थाने मां पुरस्कृत्य कन्यका । त्वयाऽसौ परिणेतव्या त्वं तद्विस्मृतवानसि ॥१२६॥
इत्यकृत्रिमसामोक्त्या तर्पितश्चक्रवर्तिना । तदा विभावयन् भक्तिं स्ववक्त्रं मणिकुट्टिमे ॥१२७॥
नत्वाऽपश्यत्स [9]सागीव प्रतिगृह्य प्रमोदयाम् । जयः प्राञ्जलिरुत्थाय राजराजं व्यजिज्ञपत् ॥१२८॥
काशीदेशेशिना देव देवस्याज्ञाविधायिनाम् । विवाहविधिभेदेषु प्रागाप्यस्ति स्वयंवरः ॥१२९॥
इति सर्वैः समालोच्य सचिवैः शास्त्रवेदिभिः । कल्याणं तत्समारब्धं दैवेन कृतमन्यथा ॥१३०॥
शान्तं तत्त्वत्प्रसादेन मन्मूलोच्छेदकारणम् । रणं शरणमायात इत्येष भवतः क्रमौ ॥१३१॥
सुरखेचरभूपालास्त्वत्पदाम्भोरुहालिनः । चक्रेणाक्रान्तदिक्चक्र किंकरास्तत्र कोऽस्म्यहम् ॥१३२॥

धनुषके समान अनेक प्रकारके आभरणोकी कान्तिसे वेष्टित थे अतएव ऐसे जान पड़ते थे मानो कान्तिसे ही उनका शरीर बनाया गया हो, और चारो प्रकारके ( शुभायु, शुभनाम, शुभगोत्र और सातावेदनीय ) पुण्योंसे पूज्य थे। इस प्रकार राजराजेश्वर महाराज भरतको देखकर भक्तिसे भरे हुए जयकुमारने तीर्थंकरकी तरह आठो अगोसे जमीनको छूकर अनेक बार प्रणाम किया। महाराज भरतने भी हाथ फैलाकर उसका सन्मान किया तथा अपने हाथसे बतलाये हुए अपने निकटवर्ती आसनपर बैठाकर प्रसन्न दृष्टिसे अलकृत किया। इस प्रकार सन्तुष्ट हुआ जयकुमार सभाके बीच एक विलक्षण तेजसे बहुत ही अधिक सुशोभित हो रहा था। ॥११६–१२३॥ तदनन्तर महाराज भरत अपने प्रसन्न मुखरूपी चन्द्रमासे निकलते हुए और सबको आनन्दित करनेवाले वचनरूपी किरणोसे सबको प्रसन्न करते हुए इस प्रकार कहने लगे कि क्यों जयकुमार, तुम बहूको क्यो नही लाये ? हम तो उसे देखनेके लिए बडे उत्सुक थे, इस नवीन विवाहके उत्सवमे तुमने हम लोगोको क्यों नही बुलाया ? महाराज अकम्पनने अपने भाई-बन्धुओसे हमको अलग कर दिया क्या यह ठीक किया ? अरे, मै तो तुम्हारे पिताके तुल्य था तुम्हे मुझे आगे कर सुलोचनाके साथ विवाह करना चाहिए था, परन्तु तुम यह सब भूल गये इस प्रकार चक्रवर्तीके द्वारा स्वाभाविक शान्त वचनोसे सन्तुष्ट किया हुआ जयकुमार उस समय अपनी भक्तिको प्रकट करता हुआ नमस्कार कर अपराधीके समान अपना मुँह मणियोसे जडी हुई जमीनमें देखने लगा। फिर महाराज भरतसे दया प्राप्त कर हाथ जोड़कर खड़ा हुआ और राजाधिराज चक्रवर्तीसे इस प्रकार निवेदन करने लगा ॥१२४–१२८॥ हे देव, आपके आज्ञाकारी काशीनरेशने विवाहविधिके सब भेदोंमे एक स्वयंवरकी विधि भी पहलेसे चली आ रही है इस प्रकार शास्त्रोको जाननेवाले सब मन्त्रियोके साथ सलाह कर यह उत्सव प्रारम्भ किया था परन्तु दैवने उसे उलटा कर दिया ॥१२९–१३०॥ मेरा मूल-सहित नाश करनेवाला वह युद्ध शान्त हो गया इसलिए ही यह सेवक आपके चरणोमें आया है ॥१३१॥ हे चक्रके द्वारा समस्त दिशाओपर आक्रमण करनेवाले महाराज, अनेक देव, विद्याधर और राजा आपके चरणकमलोके भ्रमर होकर सेवक बन रहे है फिर भला मै उन

१ शुभायुर्नामगोत्रसद्वेद्यलक्षणै । २ चक्रिणा । ३ दिष्ट्या ट० । प्रीत्या । ४ राजते स्म । ५ नूतनेन । ६ अनाहूतानिता । ७ बन्धुभ्य । ८ अहो । ९ प्रसादवान् । प्रमादीव ल० ।

